में शामिल कर लिया जाता। मिसाल के लिए गलातेन्को को लीजिए। वह पेटू और कामचोर था। येवगेनियेव के भीतर जैसे झूठ बोलने और ज़बान चलाने की मशीन फ़िट थी। पेरेपेलियातचेन्को एक रुग्ण, भनभन करने वाला भिखारी था, और गुस्तोइवान पूरा इलहामी—एक तरह का दैवी मूर्ख था। वह हमेशा मां मरियम की प्रार्थना करता और मठ में दाख़िल होने के सपने देखता था। समय बीतने पर 'मलबे' ने इन दुःखद 'गुणों' में से कुछ को उतार भी फेंका, लेकिन एक लम्बी और जानमार प्रक्रिया के बाद ही ऐसा हुआ।

१९२३ के अन्त में हमारी कोलोनी में सामुहिकता की ऐसी स्थिति थी। शक्ल सूरत में इसके सभी सदस्य, इक्के-दुक्के अपवादों को छोड़कर, समान रूप में चुस्त-दुरुस्त थे और शेखी के साथ अपने सैनिक ठाठ का प्रदर्शन करते थे। हमारे पास अब शानदार मार्चिंग दस्ते थे जिनके अग्रभाग को चार बिगुलवादक तथा आठ ढोलची शोभित करते थे। हमारे पास फरहरा भी था, सुन्दर रेशमी, रेशम का काम किया हुआ। यह फरहरा हमारी तीसरी वर्षगांठ के अवसर पर उक्राइनी जन-कमिसरिएट से हमें भेंट में मिला था।

सर्वहारा की छुट्टियों के दिन हमारी कोलोनी बाजे-गाजे के साथ नगर में प्रवेश करती और अपने कठोर संगीत, लौह अनुशासन तथा विशिष्ट अन्दाज़ से नगर निवासियों तथा प्रभावशील शिक्षाविदों को चकित कर देती। चौराहे में हम हमेशा बाद में पहुंचते, जिससे किसी की प्रतीक्षा न करनी पड़े। हम अटैन्शन खड़े रहते, और जब नगर के मज़दूरों की सलामी में बिगुल बजाते तो कोलोनीवासी अपने हाथ ऊंचे कर लेते। इसके बाद हमारे दस्ते छुट्टी का आनंद बटोरने के लिए भंग हो जाते, फरहरा-वाहक और एक छोटे गार्ड दल को आगे की ओर अटेन्शन छोड़ जाते, और पीछे की ओर—पांतों के पिछले हिस्से को सूचित करने के लिए एक छोटी-सी पताका लगा देते। इस सब का इतना असर पड़ता कि कोई उस जगह को घेरने का साहस न करता जो कि हम अपने लिए चिन्हित कर लेते। पोशाक सम्बन्धी अपनी सीमाओं को क़ाबू में करने के लिए हम सूझ-बूझ और उद्धतता से काम लेते। सूती कपड़ों से—उस भयानक लवाज़मे से जो अनाथालयों के भाग्य में बदा था—हमारी सख़्त दुश्मनी थी। लेकिन हमारे पास उससे अच्छी कोटि के कपड़े भी नहीं थे। न ही पांवों

में पहनने के लिए हमारे पास नये तथा सुन्दर जूते थे। इसलिए हम परेड में नंगे पांव जाते थे और दिखाते यह थे कि इरादतन हमने ऐसा किया है। लड़के इतनी सफ़ेद-चिट्टी क़मीज़ पहनते थे कि आंखें चौंधिया जाएं। उनकी काली पतलूनें भी अच्छी क़िस्म की होती थीं, जिन्हें घुटनों तक उलट लिया जाता था, उस तरह बर्फ़-सा सफ़ेद नीचे का पायजामा उनके ऊपर आ जाता था। उनकी क़मीज़ों की बांहें भी कोहनी तक उलटी हुई होती थीं। नतीजा यह कि वे ख़ूब चुस्त-दुरुस्त तथा मगन दिखाई देते थे, थोड़ा देहातीपन का पुट लिए हुए।

तीन अक्तूबर १९२३ के दिन ऐसे ही एक दस्ते ने कोलोनी के क़वायद-मैदान में प्रवेश किया। यह उस समय की बात है जबकि तीन सप्ताह लगा कर एक अत्यन्त जटिल क्रिया को सम्पन्न कर लिया गया था। शैक्षणिक परिषद तथा कमाण्डरों की परिषद के संयुक्त अधिवेशन द्वारा पारित प्रस्ताव के अनुसार गोर्की कोलोनी एक ही जगह पर केन्द्रित कर दी गई—त्रेपके बन्धुओं की भूतपूर्व जागीर पर—और राकितनोय झीलवाली उसकी पुरानी जागीर जन-शिक्षा के प्रान्तीय विभाग को सौंप दी गई। तीन अक्तूबर तक हर चीज़ नयी कोलोनी में स्थानान्तरित हो चुकी थी। वर्कशाप, वाड़े, अस्तबल, भण्डारघर, भोजनघर, रसोई स्कूल सभी वहां पहुंच गए थे, और स्टाफ़ की निजी चीज़ें भी स्थानान्तरित हो चुकी थीं। तीन अक्तूबर की सुबह केवल पचास लड़के, हमारा फरहरा (ध्वज) और मैं ख़ुद कोलोनी में रह गये थे।

दोपहर के बारह बजे जन-शिक्षा के प्रान्तीय विभाग के एक प्रतिनिधि ने गोर्की कोलोनी की सुपुर्दगी के काग़ज़ पर दस्तख़त किए और एक ओर हटकर खड़ा हो गया। मैंने आदेश दिया:

"झंडे की सलामी के लिए—सावधान!"

सलामी के लिए लड़के चौकस हो गए, ढोल गड़गड़ाए और फरहरे के सामने मार्चपास्ट के लिए बिगुलों की ध्वनि गूंज उठी। झंडा ब्रिगेड फरहरे को दफ़्तर में से ले आई। उसे हमने अपने दाहिने बाज़ू पर उठाया और पुरानी जगह से अलविदा तक नहीं कहा, हालांकि उसके प्रति हमारे हृदयों में रत्ती-भर वैमनस्य का भाव नहीं था। बस, यही समझो कि हम पीछे फिरकर देखना नहीं चाहते थे। न ही हमने उस समय पीछे फिरकर देखा जब हमारी कोलोनी के दस्तों ने, अपने ढोलों की आवाज़ से खेतों

की निस्तब्धता को भंग करते हुए राकितनोय झील, तथा गांव की सड़क पर स्थित आन्द्रेई कार्पोविच के गढ़ को पार करते हुए कोलोमाक की हरी-भरी घाटी में उतरना और कोलोनी के सदस्यों द्वारा निर्मित नये पुल की दिशा में बढ़ना शुरू किया।

समूचा स्टाफ़ और गोंचारोव्का गांव के कितने ही निवासी त्रेपके के अहाते में जमा थे, और नयी कोलोनी के सदस्यों के दस्ते, अपने सम्पूर्ण गौरव के साथ, गोर्की कोलोनी के फरहरे को सलामी देने के लिए अटैन्शन खड़े थे। एक नये युग में हमने अब प्रवेश किया था।

———————

अपने प्रिय पाठकों से

आपने यह पुस्तक पढ़ी, कैसी लगी? पुस्तक की रोचकता को बनाये रखने में हम कहां तक सफल रह पाये हैं, लिखने की कृपा करें। पुस्तक के अनुवाद, डिजाइन व छपाई के सम्बन्ध में आपके बहुमूल्य सुझाव व विचार प्राप्त कर हमें निश्चय ही प्रसन्नता होगी। हमारा पता है:


'रादुगा' प्रकाशन
मकान नम्बर ३३, सी – १४
ताशक़न्द – ७०००११
सोवियत संघ

RADUGA PUBLISHERS
House No 33,C—14
Tashkent, 700011
USSR

था। बेघर अनाथों को पुनर्स्थापित करना अन्तोन मकारेन्को के जीवन का मुख्य ध्येय बन गया। अपने इस कार्य के दौरान उन्होंने अपनी एक नवीन शिक्षण पद्धति की स्थापना की जिससे उसकी गणना विश्व के महानतम शिक्षा-शास्त्रियों में की जाने लगी।

अ. स. मकारेन्को की विलक्षण लेखक सुलभ प्रतिभा से उन्हें अपने शिक्षाशास्त्रीय सिद्धान्त तथा अनुभव को साहित्यिक भाषा में व्यक्त करने और उन्हें समस्त विश्व की धरोहर बनाने में बहुत सहायता मिली। उन्होंने अनेक उपन्यासों, कहानियों, नाटकों की रचना की, फ़िल्मों की पट-कथाएँ लिखीं जिनका संग्रह सात खण्डों में प्रकाशित हो चुका है।

"जीवन की ओर" की रचना में मकारेन्को दस वर्ष रत रहे। "यह मेरा सबसे प्रिय कार्य है," उन्होंने अपने मित्र तथा गुरु म. गोर्की को लिखा था।

"आपका आश्चर्यजनक रूप से सफल शिक्षाशास्त्रीय प्रयोग अत्यन्त सार्थक और उसका महत्त्व विश्वव्यापी है।"

म. गोर्की (अ. स. मकारेन्को के नाम लिखे पत्र से)

